ऐतिहासिक दृष्टिकोण से अन्त:साक्ष्य एवं बाह्यसाक्ष्य के अनुसार विचार किया जाय तो कवि उत्कल के राजा प्रतापरुद्र देव के समसायिक हैं, जिन्होंने अपनी राजसभा में कवि की अनेक बार परीक्षा ली। प्रतापरुद्र का समय १५०० शतक है। इसके अतिरिक्त इनके समय को पञ्चसखा युग कहते हैं। पञ्चसखा में जगन्नाथ, बलराम, अच्युत, अनन्त एवं यशोवन्त आते हैं। जगन्नाथ चरितामृत के रचयिता दिवाकर दास का समय षोडश शतक है, जिन्होंने बलराम दास का उल्लेख किया है। अत: दोनों प्रमाणों से बलराम दास का समय ईशवीय पञ्चदश शतक है।

कवि की अन्य कृतियों में दाण्डि रामायण, वट अवकाश, भावसमुद्र आदि प्रमुख हैं।

## लक्ष्मीपुराण के स्रोत एवं कथावस्तु

पद्मपुराण में इन्द्र प्रजापति संवाद के अन्तर्गत धानमाणिका व्रत का उल्लेख षोलह पद्यों में है। इस धानमणिका की कथा से कवि ने प्रभावित होकर उक्त पुराण की रचना की है, ऐसा अनुमान किया जा सकता है। यह पुराण एक स्थल पुराण है, जिसमें पुरीस्थ जगन्नाथ मन्दिर की कथा के माध्यम से महालक्ष्मी की महिमा एवं व्रत कथा साङ्गोपाङ्ग वर्णित है।

मार्गशीर्ष महीने के प्रथम गुरुवार से लेकर अन्तिम गुरुवार तक लक्ष्मी का व्रत पालन होता है। उक्त दिनों में लक्ष्मी अपने भक्तों के घर में पूजा पाने हेतु जाती है एवं शुद्धता, पवित्रता एवं भक्ति को अनुभव करती है। वहाँ पूजा पाकर श्रीमन्दिर में वापस आ जाती है। एक दिन घूमती घूमती वह चाण्डाल की वस्ती में पहुँच जाती है एवं श्रीया चाण्डालिन के वहाँ जाकर उसकी पूजा से प्रसन्न होकर उन्हें अखण्ड सौभाग्य एवं धनधान्य का वरदान देकर मन्दिर में जब वापस आती है, तब बड़े भाई बलराम के कहने पर जगन्नाथ उन्हें चाण्डाल घर में प्रवेश करने के अपराध में मन्दिर से निष्कासित कर देते हैं। लक्ष्मी जी का अनुनय विनय कुछ भी असर नहीं करता है। विवश होकर लक्ष्मी दोनों भाईयों को दरिद्र होने का अभिशाप दे कर चली जाती है। परन्तु अपने भाई के घर न जाकर विश्वकर्मा को बुलाकर बंगाल की खाड़ी के तट पर एक नया मन्दिर निर्माण करवाती है

और अष्टदेवताओं को आदेश देती है कि वे श्रीमन्दिर में जाकर समस्त भण्डार को नष्ट कर दें एवं सम्पत्ति को लूट लें। निद्रा देवी को आहूत कर बोलती हैं कि दोनों भाई जब तक घोर निन्दा में सोये रहेंगे, तब तक मन्दिर में उत्पात मचा रहेगा। ऐसा ही हुआ। जब सबेरा होता है, दोनों भाई कंगाल हो जाते हैं। रत्नपलंग गायब हो जाता है। स्वर्णादि आभूषण भी लुप्त हो जाते हैं। बुभुक्षा के कारण भिख माँगने के अलावा और कोई उपाय नहीं रह जाता है। लक्ष्मीदेवी सरस्वती को निर्देश देती हैं कि जब दोनों भाई भिख मागेंगे, तब सभी लोगों के कण्ठ में बैठ जाओ, ताकि निर्दयभाव से वे उन्हें कठोर वचन कहकर भगा दें।

पहले श्रीमन्दिर में जल न पाकर इन्द्रद्युम्न पुष्करिणी में जाते हैं। उन्हें देखकर जल सूख जाता है। मन्दिर में आकर दोनों भाई उपवास में रात बिताते हैं। सुबह अपने मन्दिर के प्रमुख अर्चक घर में पहुँचते हैं। उन्हें तिलक लगाने के लिए भी जल नहीं मिलता है। ब्राह्मणी उन्हें न पहचान कर दण्डा लेकर भगा देती है। जब दोनों भाई उच्च स्वर से वेद उच्चारण करते हैं। तब ब्राह्मणी भोजन देने के लिए तैयार हो जाती है। परन्तु रसोई में जब भोजन लाने जाती है, तब वर्तन को शून्य देखती है। तब दोनों भाइयों को लक्ष्मीद्रोही कह कर घर से निकाल देती है। इस प्रकार उन्हें कोई लाई-लाजा ला कर देता है, तो पवनदेव लक्ष्मी के आदेश से उसे उड़ा देते हैं। कमल वन में कमलगटा को खाने जाते हैं तो वहाँ भारी जल भी शून्य हो जाता है। सूर्य के कठोर ताप से उनका चलना फिरना भी मुस्किल हो जाता है। एकबार एक भिक्षुक के पात्र में अन्न देखेते हैं, तो उससे याचना करते हैं, तो भिक्षापात्र भी शून्य हो जाता है। उसी भिक्षुक के कहने पर वे दोनों समुद्र तट में उस मन्दिर के पास अजनान में पहुँच जाते हैं, जहाँ लक्ष्मीदेवी का नया निवास है। वेद उच्चारण करके भिक्षा माँगने पर लक्ष्मी अपनी परिचारिका से पूछती है कि वह चाण्डाल का घर है। तब बलराम भोजनसामग्री उनसे मगवाँ कर भोजन बनवाते हैं। लक्ष्मीजी सोचती है जब सब पुरुष अपने पत्नी को त्याग कर स्वयं समस्त कार्य करेंगे तब नारी का सम्मान परिवार में नहीं रहेगा। पानी गरम न होने से बलराम घुस्से में वर्तन

फोड़ देते हैं। तब बलराम के आदेश से दोनों भाई वहाँ भोजन करने हेतु तैयार हो जाते हैं। तब लक्ष्मी जी स्नान कर नवीन वस्त्र धारण करके स्वादिष्ट छप्पन प्रकार का भोजन बनाती है, जो श्रीमन्दिर में बनता है। उसे खाकर दोनों भाई निश्चिन्त हो जाते हैं कि भोजन लक्ष्मी द्वारा बनाया हुआ है। दोनों क्षमा याचना करके उन्हें श्रीमन्दिर को ले जाते हैं। अन्तिम भाग में लक्ष्मी व्रत की फलश्रुति के साथ उक्त पुराण समाप्त होता है।

**लक्ष्मीपुराण में प्रतिफलित उत्कलीय संस्कृति**

पुराणवाङ्मय एवं धर्मशास्त्र के ग्रन्थों में व्रत एवं व्रतों के विधान यत्र तत्र वर्णित हैं। इस पुराण में दो व्रत प्रमुख रूप से वर्णित है।

**माणवसा**

मार्गशीर्ष माह के प्रथम बृहस्पतिवार से प्रारंभ होकर प्रत्येक गुरुवार को उक्त व्रत महिलाओं के द्वारा पालित होता है। अर्थात् एक माह में चार या पाँच गुरुवार आता है। अत: प्रत्येक गुरुवार में उक्त व्रत पालित होता है। महिलायें सुबह स्नान कर घर एवं आंगन को गोमय से लेपन करती हैं एवं चावल आटा को भिगाकर उसके रंग से घर एवं दीवारों में रंगोली रचाती हैं। द्वार से घर तक लक्ष्मी के पाद चिह्न बनाती हैं। द्रोणि में धान को रख कर आस्थान में सजा कर विभिन्न पुष्पों से सजाती हैं। तत्पश्चात् विभिन्न स्वादिष्ट मिठाई, चावल एवं आटा से अपूप आदि बना कर धूप, दीप देकर नैविद्य अर्पित करती हैं एवं इस लक्ष्मीपुराण का पाठ करती हैं।

**सुदशाव्रत**

'मासानां मार्गशीर्षोहम्' यह गीता में भगवद्वचन है। मार्गशीर्ष माह में जब गुरुवार को दशमी पड़ती है तब सुदशाव्रत होता है। यह लक्ष्मी का श्रेष्ठ व्रत है। इसमें महिलायें मोटे धागे का सूत्र बना कर लक्ष्मी देवी के पास पूजन करा के हाथ में धारण करती हैं। अपने सौभाग्य एवं पति के चिरायुष के लिए उक्त व्रत का पालन करती हैं।

इसके अतिरिक्त इन्द्रद्युम्न सन्दर्भ आता है, जिसके अन्तर्गत पौराणिक परम्परा सन्दर्भित है। पुराण के अनुसार इन्द्रद्युम्न ने जगन्नाथ

मन्दिर बनवाया था, जिसकी स्मृति में आज भी एक तालाब है। उनकी पत्नी के नाम से रथायात्रा आयोजित होती है। पत्नी के नाम के अनुसार उक्त उत्सव को गुण्डिचा यात्रा भी कहते हैं।

**श्रीमहालक्ष्मी पूजाविधि**

श्रीमहालक्ष्मी की पञ्चोपचार पूजाविधि प्रसिद्ध है। आसनशुद्धि, भूतशुद्धि एवं संकल्प आदि के बाद स्नान करा कर वस्त्रादि विभूषित कर निम्नलिखित क्रम से पूजा होती है।

गन्धमन्त्र—

**श्रीखण्डं चन्दनं दिव्यं गन्धाढ्यं सुमनोहरम्।**
**लेपनार्थं मया दन्तं प्रीतये प्रतिगृह्यताम्।।**

धूपमन्त्र—

**वनस्पति रसोद्भूतो गन्धाढ्यः सुमनोहरः।**
**आघ्रेयः सर्वदेवानां धूपोऽयं प्रतिगृह्यताम्।।**

दीपमन्त्र—

**साज्यं च वर्तिसंयुक्तं त्रैलोक्यतिमिरापहम्।**
**वह्निना योजितं दीपं गृहाण त्राहि मां सदा।।**

नैवेद्यमन्त्र—

**शर्कराखण्डसंयुक्तं दधिक्षीरघृतान्वितम्।**
**लेह्यं पेयं भक्ष्यं भोज्यं नैवेद्यं प्रतिगृह्यताम्।।**

पुष्पाञ्जलिमन्त्र—

**नमस्ते सर्वदेवानां वरदाऽस्ति हरिप्रिये।**
**या गतिस्तत्प्रपन्नानां सा मे भूयान् त्वदर्च्चनात्।।**

प्रणाममन्त्र—

**विश्वरूपस्य भार्याऽसि पद्मे पद्मालये शुभे।**
**सर्वतः पाहि मां देवी महालक्ष्मी नमोऽस्तु ते।।**

इस प्रकार धानमाणिका देवी की पूजा होती है।

**काव्यशास्त्रीय विमर्श**

सम्पूर्ण पुराण पद्यात्मक है एवं तुकवन्दी का अच्छा खासा प्रयोग है। विभिन्न स्थानों में लक्ष्मी की स्तुति की गई है। यथा—

**'नमस्ते कमला मागो सागर दुलणी।**
**नमस्ते नमस्ते लक्ष्मी विष्णुङ्क घरणी।।**

**अनुवाद**

**नमस्ते कमले मात सागर दुलारी।**
**नमस्ते नमस्ते लक्ष्मी विष्णु जी की प्यारी।।**

अलङ्कार का प्रमुख रूप अनुप्रास है, जिसमें प्रति पद में शब्द समता का अपूर्व प्रयोग हुआ है। यथा—

**हटी कमलिनी हट भियाइले येणु।**
**हाण्डि तले टिके कला न पडिला तेणु।।**

इस पुराण में प्रमुख रूप में भक्ति रस है। लक्ष्मीद्रोह पर जब महाविष्णु जगन्नाथ एवं शेष के अवतार बलराम की ऐसी दुर्दशा होती है, तब आम जनता के बारे में क्या कहना। व्रत एवं उपासना के माध्यम से कमला का अनुग्रह प्राप्त कराना इस पुराण का प्रमुख उद्देश्य है। इस पुराण का अंग रस हास्य है। वेतालों के द्वारा दोनों भाईयों को चार-पाई में फेंकना, जगन्नाथ मुँह में हण्डी का काला लग जाना, भोजन लगने पर चार ग्रास में जल्दी जल्दी में बलराम के द्वारा खाया जाना, प्रमुख अर्चक की माता के द्वारा दण्डा लेकर जगन्नाथ एवं बलराम को दौड़ाना एवं तेज धूप के कारण दोनों भाईयों की विवशता का वर्णन करना हास्य रस के कतिपय निदर्शन हैं। शुष्क ईन्धन में अग्नि संयोगवत् यह पुराण प्रसाद गुण से युक्त है।

**लक्ष्मीपुराण में व्यवहृत अप्रसिद्ध शब्द एवं उनके अर्थ**

दोरीहा — द्रोह
पाण्डोइ — जूता
विटाल — मुच्छ
वसणी — नाक का आभूषण

छामुरे — सम्मुख में (बड़े लोगों के सम्बोधन में भी छामु का प्रयोग होता है)

राइले — स्मरण किया

मुदिरथ — श्रीमन्दिर के सेवक विशेष

रङ्गबाण पइड — जल वाला नारियल विशेष

मुदुसुलि — दासी

पाणिभरी — जलपात्र विशेष

चिनामाल — गला का आभूषण

भुण्टिआ — पैर की अङ्गुली के आभूषण

**उपसंहार**

**''इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्''**

इस वचन का साक्ष्य लक्ष्मीपुराण में साक्षात् अनुभूत है। भिक्षा पाने हेतु जब दोनों भाई जगन्नाथ एवं बलराम चार वेदों के मन्त्रों का उच्चारण करते हैं, तो लक्ष्मी के आदेश के कारण सरस्वती की विमुखता होने पर भी लोगों की करुणा न केवल आ जाती है, अपितु वेदमन्त्रों के प्रभाव से वृक्षों में पुष्प खिल उठते हैं।

किसी भी पुराण का एक वक्ता और एक श्रोता होता है। इस पुराण के वक्ता पराशर एवं श्रोता नारद हैं। अन्य पुराणों जैसे मध्य मध्य में अन्य वक्ता-श्रोताओं के कथोपकथन उद्धरण के रूप में चलता है। इन कथोपकथन में लक्ष्मी उवाच, भगवान् उवाच एवं बलराम उवाच आदि प्रमुख हैं।

यह पुराण एक स्थल पुराण है, जिसमें श्रीजगन्नाथ मन्दिर के वर्णन के साथ श्रीलक्ष्मी देवी एवं लक्ष्मी सम्बन्धित दो व्रतों माणवसा एवं सुदशाव्रत वर्णित हैं। प्रत्येक व्रत की फलश्रुति से समाज को विशेष रूप में नारी जाति के उत्थान पर बल दिया गया है। नारी को पतिव्रता बनने हेतु प्रेरणा दी गई है। पति पत्नी के बिना, पत्नी पति के बिना अपूर्ण है। परिवार में ज्येष्ठ के प्रति सम्मान पर ध्यान दिया गया है। अतः लक्ष्मी पहले बलराम को भोजन करा कर जगन्नाथ को बाद में भोजन कराती है। श्रीजगन्नाथ मन्दिर में प्रसाद

के रूप में बनने वाले विभिन्न व्यञ्जन के माध्यम से उत्कलीयों के खान-पान के बारे में जानकारी मिलती है। रस एवं अलङ्कारों की दृष्टि से यह एक महत्त्वपूर्ण पुराण है।

स्वतन्त्रता के बाद हम समाज के दलित वर्गो की उन्नति के बारे में प्रयास करते हैं। इससे लगभग साढे तीन सौ वर्ष पूर्व कवि ने उक्त पुराण के माध्यम से मानवों में भेद-भाव को दूर करने का प्रयास किया है, क्योंकि लक्ष्मी शर्त रखती है कि वह तब तक श्रीमन्दिर में नही लौटेगी, जब तक मन्दिर में दलितों का प्रवेश न हो एवं प्रसाद को एक पात्र में दोनों वर्ग के लोग साथ साथ न खायें। उपपुराण के लक्षणों का पालन करते हुए समाज को सुधारने में उक्त पुराण एक सार्थक प्रयास है।



# अर्वाचीन संस्कृत रूपकों में सुभाषितों का अध्ययन

**पृथिव्यां त्रीणि रत्नानि जलमन्नं सुभाषितम्।**
**अज्ञैः पाषाणखण्डेषु रत्नसञ्ज्ञा विधीयते।।**

सुभाषितों के इतिहास को जानने के लिए हमें सर्वप्रथम वैदिक वाङ्मय का आलोडन करना पड़ेगा। ऋग्वेद काल से लेकर सूत्रसाहित्य तक वैदिक वाङ्मय में सुभाषित भरे पड़े हैं, जिसकी चतुरस्त्रशोभि शोभा को आधुनिक सूक्तियाँ चुनौती नहीं दे पा रही हैं। वैदिक ऋषि की प्रार्थना है—

**भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवाः भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्रा।**
**स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवांसस्तनुभिर्व्यशेमहि देवहितं यदायुः।।**[1]

ऐतरैय ब्राह्मण का **चरन वै मधु विन्देत** शतपथ ब्राह्मण का **यज्ञो वै श्रेष्ठतमं कर्म** इत्यादि सूक्तियाँ चरमोत्कर्ष को प्राप्त हैं। वेदकाल के अनन्तर आदिकवि वाल्मीकि ने रामायण में सूक्तियों का इतना प्रयोग किया है कि सम्पूर्ण रामायण को हम एक सूक्ति ग्रन्थ मान सकते हैं। मृत्यु के बाद रावण के साथ शत्रुता को समाप्त कर देने के लिए रामचन्द्र विभीषण को उपदेश देते हैं—

**मरणान्तानि वैराणि निवृत्तं नः प्रयोजनम्।**
**क्रियतामस्य संस्कारो ममाप्येष यथा तव।।**

भ्रातृभाव के परम महत्त्व को बताते हुए श्रीराम लक्ष्मण को उद्देश्य कर कहते हैं—

**देशे देशे कलत्राणि देशे देशे च बान्धवाः।**
**तं तु देशं न पश्यामि यत्र भ्राता सहोदरः।।**

ठीक उसी प्रकार महाभारत भी सूक्तियों का आकर है। मनुष्यधर्म के महत्त्व को बताते हुए व्यास जी का उद्गार है कि—**'न हि मानुषात् श्रेष्ठतरं हि किञ्चित्'** महाभारत के भीष्मपर्व में वर्णित श्रीमद्भगवद्गीता एक सम्पूर्ण सुभाषित ग्रन्थ है।

वैदिक साहित्य एवं उपजीव्य आर्ष महाकाव्यों के बाद पुराणवाङ्मय का स्थान आता है। ऐसा कोई भी पुराण नहीं है, जिसमें कि सुभाषित न हों। समूचे पुराणों को लेकर यह सूक्ति प्रचलित है—

**अष्टादशपुराणेषु व्यासस्य वचनद्वयम्।**
**परोपकारः पुण्याय पापाय परपीडनम्।।**

पुराणों के बाद लौकिक संस्कृत के श्रव्यकाव्य विधा में कालिदास, भारवि, श्रीहर्ष आदि महाकवियों ने अपने काव्यरत्नों में अर्थान्तरन्यास अलङ्कारों के विन्यास के द्वारा सुभाषित साहित्य के वैदिक स्वरूप को संवारा है। भट्टि काव्य का एक श्लोक इस प्रसङ्ग में उदाहरणयोग्य है—

**प्रभातवाताहतिकम्पिताकृतिः कुमुद्वतीरेणुविसङ्गविग्रहम्।**
**निराशभृङ्गं कुपितेन पद्मिनी न मानिनी संसहतेऽन्यसङ्गम्।।**

दृश्य अर्थात् रूपकों के आदि नाट्यकार हम भास को कह सकते हैं, क्योंकि उपलब्ध रूपकों में आज भी भास-नाटकचक्र प्राचीनतम है। स्वप्नवासवदत्त नाटकों में वर्णित **'चक्रारपङ्क्तिरिव गच्छति भाग्यपङ्क्तिः'** आदि सूक्तियों ने आज भी अपने महत्त्व को बरकरार रखा है। कालिदास के अभिज्ञान-शाकुन्तल को हम उनकी अन्तिम कृति मान सकते हैं। उनके सूक्ति साहित्य का चरमोत्कर्ष इस पद्य में रूपायित है।

**रम्याणि वीक्ष्य मधुरांश्च निशम्य शब्दान्**
**पर्युत्सुको भवति यत्सुखितोऽपि जन्तुः।**
**तच्चेतसा स्मरति नूनमबोधपूर्वं**
**भावस्थिराणि जननान्तरसौहृदानि।।**

प्राचीन कवियों के द्वारा रचित नाटकों की समीक्षा संस्कृत साहित्य के इतिहास के ग्रन्थों में उपलब्ध है। परन्तु आधुनिक संस्कृत नाटकों का संग्रह करना अपने आप में भगीरथ प्रयत्न है। जिन अर्वाचीन संस्कृत नाटकों में से मैंने सुभाषितों को चुना, वे निम्नवत् हैं—

| नाटक | रचनाकार |
| --- | --- |
| १. अञ्जनपवञ्जनेयम् | हस्तिमल्ल |
| २. अथातो ज्ञानदेवोऽभूत् | भालचन्द्रभिडे |

| | |
|---|---|
| ३. अद्भुतदर्पणम् | महादेव |
| ४. अद्भुतांशुकम् | जग्गूवकुलभूषण |
| ५. अनारकली | वी. राघवन् |
| ६. उर्वशी | चन्द्रभानु त्रिपाठी |
| ७. एकचक्रम् | एन. रङ्गनाथशर्मा |
| ८. कर्णाभिजात्यम् | बलभद्रप्रसादशास्त्री |
| ९. गुरुशापम् | के. एस. नागराजन् |
| १०. गुरुदक्षिणानाटकम् | गौरीनाथ मिश्र |
| ११. गोमहिमाभिनयनाटकम् | |
| १२. नवरूपकम् | गुल्लपल्लि श्रीरामकृष्णमूर्ति |
| १३. नाट्यपञ्चामृतम् | अभिराज राजेन्द्र मिश्र |
| १४. प्रतापविजयम् | श्रीमूलशङ्करमाणिकलाल याज्ञिक |
| १५. पार्वतीपरिणयनाटकम् | बाणोपाध्याय |
| १६. पाणिनीयनाटकम् | श्रीगोपालशास्त्री दर्शनकेसरी |
| १७. पुनर्मिलनम् | आनन्द झा |
| १८. बङ्गीयप्रतापम् | शशिशेखर विद्यारत्न भट्टाचार्य |
| १९. रक्तदानम् | डॉ. वनेश्वर पाठक |
| २०. रूपकपुष्पमाला | शिमिति वेंकटराम बालकृष्ण शास्त्री |
| २१. विक्रान्तकर्णम् | वनेश्वर पाठक |
| २२. विक्रान्तभारतम् | बी.आर.शास्त्री |
| २३. विभ्रान्तनारदम् | वनेश्वर पाठक |
| २४. विद्योत्तमानाटकम् | पुष्पदत्त त्रिपाठी |
| २५. वीरप्रतापनाटकम् | मथुराप्रसाद दीक्षित |
| २६. शङ्करविजयनाटकम् | मथुराप्रसाद दीक्षित |
| २७. शिखावन्दनम् | रामाशीष पाण्डेय |
| २८. शिवराजाभिषेकम् | श्रीधरभास्कर वर्णेकर |
| २९. शिञ्जिनीयम् | अ.सी.सुब्बुकृष्ण श्रौती |
| ३०. श्रीकृतार्थकौशिकम् | श्रीकृष्ण जोशी |
| ३१. शौरिशौर्यम् | जग्गू शिङ्गरार्य |

| | |
|---|---|
| ३२. श्रीबाहुबलिविजयम् | एन. रङ्गनाथ शर्मा |
| ३३. समानमस्तु वो मनः | गजानन बालकृष्ण पलसुले |
| ३४. सरोजिनीसौरभम् | महीधर वेङ्कटराम शास्त्री |
| ३५. सामव्रतम् | अम्बिकादत्त व्यास |
| ३६. सीताहरणम् | कालूर हनुमन्त राव |
| ३७. सुधाभोजनम् | अशोक कुमार कालिया |
| ३८. सुसंहतभारतम् | पुल्लेलः श्रीरामचन्द्रडु |
| ३९. स्वयंवरम् | कृष्णनारायण पाण्डेय |
| ४०. हृत्परिवर्तनम् | आनन्द झा |

उक्त लघु शोधनिबन्धों में उपर्युक्त सभी नाटकों के सुभाषितों के समस्त पक्षों को उजागर कर समीक्षा करना सम्भव नहीं हो पायेगा। अतः कतिपय महत्त्वपूर्ण पक्ष प्रस्तुत हैं—

**अज्ञान**

आजकल नारी निर्यातना समाज में अधिक दिखाई देती है। परन्तु ईश्वर की सृष्टि में नारी और नर समान हैं एवं दोनों मिल कर समाज को सुदृढ़ बना सकते हैं। अतः बङ्गीयविजय के नाटककार कहते हैं—

**नारी नरश्चास्य समानमेव द्वयं समाजस्य सशक्तमङ्गम्।**
**तदद्य कस्मान्मनुते समाजो नारीं शिरोभारमिव स्वकीयम्।।** [१]

नारी और पुरुष समाज के शक्तिशाली अंग हैं। अतः पुरुष नारी को क्यों अपना बोझ मानता है, यह समझ में नहीं आता है। राजा को प्रजा के सुखदुःख का साथी होना चाहिए। जो राजा ऐश्वर्य से मदमत्त होकर प्रजा के हित को भूल जाता है, इस प्रकार के राजा के लिए कवि कहता है—

**शशिकिरणविहारी वीक्षते नान्धकारं**
**मलयपवनसेवी ग्रीष्मतापं न वेत्ति।**
**अनुभवति न सुस्थो रोगिणं वेदनां वा**
**न च पुनरधिनाथो बुध्यते दीनदैन्यम्।।** [२]

जिसप्रकार पति भरण-पोषण द्वारा पत्नी का यत्न लेता है, ठीक उसी प्रकार पत्नी को चाहिए कि पति का सभी प्रकार का ध्यान रखें, तब जाकर गृहस्थजीवन की समरसता बन पायेगी—

**न जानाति नूनं शुचं दुर्गतस्य**
**प्रभूतार्थपूर्णः पुमान् भोग तृप्तः।**
**कृतप्रातराशा सतीवाऽपि योषा**
**कथं वेत्ति पत्युः क्षुधं वह्निकल्पाम्।।**[४]

अत्यधिक अर्थपूर्ण भोग से तृप्त पुरुष निश्चय ही दुर्दशाग्रस्त व्यक्ति का शोक नहीं जानता। जैसा कि कलेवा कर चुकी स्त्री भला पति की आग सदृश क्षुधा को कैसे जान सकती है?

**उद्योग**

कालिदास रघुवंश की वर्णना से पूर्व स्वयं को मन्द कवि मानकर छोटी सी नौका से सागर को पार लगाना चाहते हैं। ठीक उसी भावना को हृदय में समाकर प्रतापविजय के नाटककार महान् कार्य को सिद्ध करने का उत्साह देते हैं।

**अल्पः कदाचिन्महता सुदुष्करं**
**कार्यं महत्साधयितुं भवत्यलम्।**
**काष्ठैकपोतेन सुखोत्तरः प्रभो**
**हिरण्यनावा जलधिर्न तीर्यते।।**[५]

यहाँ कालिदास की उपमा से आगे जाकर कवि सोचता है लकड़ी की बनी हुई नौका द्वारा आसानी से पार करने योग्य समुद्र सोने की बनी नौका द्वारा पार नहीं किया जा सकता।

प्रयास करने से कुछ भी असंभव नहीं है। अतः प्रयत्न करने से समाज में व्याधि रूप में फैली हुई दहेज प्रथा भी समाप्त हो सकती है।

**असम्भवं नास्ति किञ्चित्प्रयासः क्रियते यदा।**
**सहजं सम्भवं लोके यौतुकप्रथा-वर्णनम्।।**[६]

इसी प्रकार की भावना राघवन् जी की अनारकली नाटक में है।

**तव स्नेहे च बुद्धौ चाप्युभयोर्जागरुकयोः।**
**किं भविष्यति दुःसाध्यमपि क्लिष्टे क्रियाविधौ।।**[७]

स्नेह और बुद्धि के विषय में दोनों के जागृत रहने पर कार्य भले ही जटिल हो, दुःसाध्य नहीं है।

आदमी को अच्छे कार्य के द्वारा यशोभिलाषी होना चाहिए। अच्छे कार्य करते हुए अगर निन्दा मिली, तो उसका परवाह नहीं करना है। इसी बात को नाट्यकार शशिशेखरविद्यारत्न कहते हैं, जिसमें भर्तृहरि का नीतिशतक की भावना झलकती है।

**प्रशंसां निन्दां वा खलु गणयन्नेव निपुणः**
**क्रियां कुर्य्यादिष्टामविकलमतिं स्वामनुसरन्।**
**गुणेऽपि स्यान्निन्दा जनसदसि दोषेऽपि च यशः**
**द्वयोरप्येतादृग् भवति हि मनो नैव जनयोः।**[८]

महीधर वेंकटराम शास्त्री उत्तम चरित्र का उदाहरण के माध्यम से ऐसे दृष्टान्त देते हैं कि जिसका चमत्कार अवर्णनीय है। जैसा कि लौह खण्ड निर्दय के हाथ में शस्त्र बनकर अन्य का गला काट देता है। परन्तु वीणा-वादक के हाथ में वीणा के तन्त्री के रूप में आकर पत्थर को पिघला देता है—

**शस्त्रीभावमुपेत्य लोहशकलः क्रूरस्य हस्ते वसन्**
**ग्रीवाकृन्तनकर्मणा विकलयेल्लोकं प्रशान्तात्मकम्।**
**तन्त्रीरूपमवाप्य वैणिककरे ग्रावाणमप्यञ्जसा**
**विद्राव्य श्रुतिमोहनं ननु कलनादं प्रसूतेतराम्।।**[९]

**कर्तव्य**

किसी परिस्थिति में मनुष्य को अपना कर्तव्य का पालन करना चाहिए। राजा को भी कर लेते हुए प्रजाओं की सुखसुविधा को सोचना चाहिए। यथा—

**क्वचिदुपचितमर्थं भोगशून्यं नरेशो**
**जलधिजलमिवार्कः सम्यगाचूष्य युक्त्या**
**सरित एव सुदीर्घाः कल्पयेदभव्यवृत्तीः**
**कृतमतिरनुजीवेत्ताः समाश्रित्य लोकः।**[१०]

जो भी कार्य करे, शोच-समझ कर करना चाहिए। नहीं तो परिणाम विपरीत हो जायेगा। कवि यथासंख्य अलंकार के माध्यम से समझाना चाहता है—

**शस्त्रं च शास्त्रं च हुताशनं च**
**भवेद्धानः खलु सावधानः।**
**न चेदवश्यं भविताऽचिराय**
**प्राणस्य धर्मस्य गृहस्य चान्तः।।[११]**

यद्यपि संस्कृत वाङ्मय में सुभाषित-रत्न-भाण्डागार, भर्तृहरि के तीन शतक, चाणक्यनीति एवं विदुरनीति जैसे सुभाषितों के अक्षय भण्डार सुरक्षित हैं, तथापि नाटककारों ने अपने घटनाक्रम के वर्णन के माध्यम से उन सुभाषितों भावनाओं को अपने साहित्य में संवारा है, जो भावी कवियों के लिए प्रेरक तत्त्व बन जाता है।

**सन्दर्भ**

१. ऋग्वेद १.८९.८
२. वङ्गीयविजयम्, अंक-१, दृश्य-१
३. वङ्गीयप्रतापम्, अंक-१
४. सरोजिनी सौरभम्-द्वितीयाङ्क
५. प्रतापविजयम्, अंक-४
६. स्वयंवरम्
७. अनारकली, अंक-२
८. वङ्गीयप्रतापम् अंक-४
९. सरोजिनीसौरभम्, अंक-१
१०. सरोजिनीसौरभम्, अंक-१
११. वङ्गीयप्रतापम्, अंक-२



# धर्मसम्राट् स्वामी करपात्री जी महाराज एवं गुरुपरम्परा

**या देवी जगदम्बिका भगवती श्रीराजराजेश्वरी।**
**श्रीविद्या करुणानिधिः शुभकरी भूयात् सदा श्रेयसे।।**

भारतीय अस्मिता की किसी भी परम्परा में गुरु की महिमा सर्वोपरि है। विशेष रूप में अनन्तश्रीविभूषित स्वामी करपात्री जी महाराज श्रीविद्या परम्परा में गुरु को शीर्षस्थ स्थान देकर ग्रन्थ के आरम्भ में गुरुतत्त्व की व्याख्या किये हैं। श्रीविद्यारत्नाकर के प्रारम्भ में ही उन्होंने लिखा है—

**गुरुक्रममविज्ञाय पूजयेत् यः परां शिवाम्।**
**सा पूजा निष्फला ज्ञेया भस्मन्यर्पितहव्यवत्।।** [१]

सम्प्रदाय के अनुसार गुरुमुख से प्राप्त बीजमन्त्र का उच्चारण करने पर ही सिद्धि मिलती है। गुरु के अनुपमेय चरण ही शिष्य के शरण हैं।

**ज्ञात्वा गुरुमुखान्नित्यं सम्प्रदायमतन्द्रितः।**
**प्रत्यहं स्मरणं कुर्यान्मन्त्रवीर्यस्य सिद्धये।।** [२]

इतना ही नहीं, अपितु आचार्यश्री ने अपने वंश से गुरुवंश पर अधिक महत्त्व दिया है। गुरु का महत्त्व जनक से अधिक है। जनक तो सिर्फ जन्म देता है, गुरु उक्त जन्म को ज्ञानोपदेश के माध्यम से सम्पन्न बना कर आत्मोन्नति कराता है।

**स्ववंशादधिको ज्ञेयो गुरुवंशो महाशुभः।**
**जनकादधिको ज्ञेयो मन्त्रदस्तु महेश्वरः।।** [३]

आचार्य जी ने इस गुरुतत्त्व को समझाने के लिए परशुरामकल्पसूत्र एवं विभिन्न आगम ग्रन्थों से गुरु के लक्षणपरक निर्वचन करके यह सिद्ध किया है कि शिष्य के सर्वविध उन्नति के लिए गुरु ही अवलम्ब है।

---

१. श्रीविद्यारत्नाकरः, श्रीविद्या साधनापीठ, वाराणसी। पञ्चम संस्करण, २०००,पृ.२
२. वही, पृ. २ ३. वही, पृ. २

धर्मसम्राट् करपात्री जी ने जिस गुरुतत्त्व पर इतना बल दिया है, उसकी व्याकरण, आगम, ऐतिहासिक एवं शास्त्रीय व्याख्या उनके सिद्धान्तों के अनुसार करना उक्त शोधपत्र का उद्देश्य है।

**गुरु शब्द का निर्वचन**

पाणिनि एवं यास्क की दृष्टि से गुरु शब्द 'गृ' धातु से बना है—गृ गृणाति, गृ–निगरणे अर्थात् गिरति व गलति—इस धातु से 'उ' प्रत्यय के संयोजन से गुरु शब्द बना है, जिसका अर्थ ज्ञान देना एवं उपदेश प्रदान करना भी होता है। अर्थविस्तार करके उसका अर्थ **'महान्, भारी** एवं **शिक्षक'** आदि अर्थों को द्योतित करता है। पाणिनि ने उक्त गुरु के पर्याय के रूप में **गरीयस्** एवं **गरिष्ठ** आदि शब्दों का व्यवहार किया है।

अद्वयतारकोपनिषद् में गुरुशब्द की व्युत्पत्ति निम्नवत् है—

**गुशब्दस्त्वन्धकारः स्याद् रु-शब्दस्तन्निरोधकः।**
**अन्धकारनिरोधित्वाद् गुरुरित्यभिधीयते।।**

अर्थात् गुरु में स्थित 'गु' शब्द अन्धकारवाची है। 'रु' शब्द उस अन्धकार को दूर करने वाला है। वह व्यक्ति गुरु हो सकता है, जो शिष्य के हृदयस्थ-मनस्थ एवं बुद्धिस्थ समस्त अन्धकार को दूर करके ज्ञान को उद्दीपित करता है। अतः कहा गया है—

**अज्ञानतिमिरान्धस्य ज्ञानाञ्जनशलाकया।**
**चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः।।**

इस कथन की पुष्टि के लिए गुरुगीता कुछ आगे जाकर इसका समर्थन करती है। 'गु' अर्थात् अन्धकार, 'रु' अर्थात् प्रकाश। गुरु ब्रह्मस्वरूप होकर अन्धकार को नष्ट कर देता है।

**गुकारस्त्वन्धकारश्च रुकारस्तेज उच्यते।**
**अज्ञानग्रासकं ब्रह्म गुरुरेव न संशयः।।** [१]

परशुरामकल्पसूत्र के अनुसार गुरु सर्वलक्षणसम्पन्न होता है। सर्वतन्त्रों

---

१. गुरुगीता श्लोक-२३

के ज्ञाता, संशयों को नाश करने वाला, दयावान्, धीर, कृपालु, भक्तवत्सल, गम्भीर एवं साधनारत है गुरु।

**श्रीगुरुः परमेशानि शुद्धवेशो मनोहरः।**
**सर्वलक्षणसम्पन्नः सर्वावयवशोभितः।।**
**सर्वागमार्थतस्वज्ञः सर्वतन्त्रविधानवित्।**
**लोकसम्मोहनाकारो देववत् प्रियदर्शनः।।**

**अन्तर्लक्ष्यबहिर्दृष्टिः सर्वज्ञो देशकालवित्।**
**आज्ञासिद्धस्त्रिकालज्ञो निग्रहानुग्रहक्षमः।।**
**वेधको बोधकः शान्तः सर्वजीवदयाकरः।**
**स्वाधीनेन्द्रियसञ्चारः षड्वर्गविजयप्रदः।।**

**सद्भक्तवत्सलो धीरः कृपालुः स्मितपूर्णवाक्।**
**भक्तप्रियः समो देवि! गम्भीरः शिष्टसाधकः।।** [१]

गुरु से अधिक इस ब्रह्माण्ड में और कुछ भी श्रेष्ठ नहीं है—

**न गुरोरधिकं न गुरोरधिकं न गुरोरधिकं न गुरोरधिकम्।**
**शिवशासनतः शिवशासनतः शिवशासनतः शिवशासनतः।।** [२]

## गुरु का स्वरूप एवं कार्य

चाइना देश की एक लोकोक्ति है—

**If you plan for a year, plant grains**
**If you plan for a decade, plant trees**
**If you plan for a century plant men.**

इस उक्ति की यथार्थता का बोध गुरु के कार्यों से हो सकता है। गुरु उत्तम शिष्यों को समाज के लिए तैयार करता है। आज समाज में विघटन है, लोग भौतिकता की ओर भाग रहे हैं, वृद्ध माता-पिता को आश्रम में और बच्चों को बालकेन्द्र में छोड़ कर अर्थोपार्जन में लगे हैं। आज पाश्चात्त्य सभ्यता प्रभावशाली है। फलतः मशीन बना हुआ असहाय मनुष्य परिस्थिति

---

१. श्रीविद्यारत्नाकर के सौजन्य से पृ.-२,३
२. श्रीगुरुगीता श्लोक-९३

के सामने आत्मसमर्पण कर रहा है। इसका कारण यह है कि हम पुरानी परम्परायें विरासत के रूप में पाये धर्म एवं गुरु-शिष्य के सम्बन्ध को भूल रहे हैं। इस मानसिक प्रदूषण को दूर करने हेतु हमको अपनी अस्मिता को पहचानना होगा।

जब हम इतिहास की पर्यालोचना करते हैं, तो वशिष्ठ, याज्ञवल्क्य एवं दत्तात्रेय आदि गुरु के महत्त्व को स्वीकार करके उनका यशोगान करते हैं। पुराणप्रमाणानुसार दत्तात्रेय के तो २४ गुरु थे—पशु से पक्षी तक। विश्वास ही फल देता है। जिसको विश्वास नहीं है, उसको गुरुभक्ति का फल नहीं मिलता है। इस विषय में एक पारम्परिक श्लोक प्रसिद्ध है।

**मन्त्रे तीर्थे द्विजे देवे दैवज्ञे भेषजे गुरौ।**
**यादृशी भावना यस्य सिद्धिर्भवति तादृशी।।**

आरुणि गुरुभक्ति से रात भर पानी में सोते रहे, परशुराम पितारूपी गुरु की आज्ञा से माता के शिर तक काट डाले एवं उसी गुरुभक्ति के फलस्वरूप पुनः माता के लिए जीवनदान भी करा लिये।

## गुरु के प्रकार

विभिन्न पारम्परिक ग्रन्थों के आलोडन से यह ज्ञात होता है कि गुरु तीन प्रकार के हैं, १. विद्यागुरु, २. दीक्षागुरु एवं ३. आध्यात्मिक गुरु। पाठ्यक्रम में निर्धारित शास्त्रीय ज्ञान देने वाला गुरु 'विद्यागुरु' है, जिन्हें हम आचार्य कहते हैं। यह सिर्फ शास्त्रीय विषय का अवबोधन कराता है। आगम ग्रन्थ में दीक्षागुरु के महत्त्व विपुलतया वर्णित हैं। परमपूज्य करपात्री जी कहते हैं—

इह सकलानर्थनिवर्हणपरमानन्दावाप्तिमूलप्रत्यक्चैतन्याभिन्नपरात्परब्रह्मात्मिकायाः पराम्बायाः सच्चित्सुखरूपायाः साक्षात्कृतावुपास्तौ च दीक्षाऽपेक्षिता—

**दीयते ज्ञानमत्यन्तं क्षीयते पापसञ्चयः।**
**यया दीक्षेति सम्प्रोक्ता परलोकप्रदायिनी।।**[1]

---

१. श्रीविद्यारत्नाकर, पृ. ६

विभिन्न तान्त्रिक ग्रन्थों में उक्त दीक्षा तीन प्रकार की वर्णित है—(क) मन्द, (ख) तीव्र और (ग) अतितीव्र। शिष्य की योग्यता को देखकर उपर्युक्त दीक्षा दी जाती है।

श्रीतिद्यापरम्परा में दीक्षाहेतु पुण्यतिथि निरूपित है। आचार्यश्री करपात्री जी का कहना है कि 'श्रीविद्यार्णवादिप्रोक्तशुभपुण्यतिथौ सद्गुरुं वृणीयात्।' उक्त दीक्षाक्रम श्रीविद्यारत्नाकर आदि साम्प्रदायिक ग्रन्थों में विस्तृत रूप में वर्णित है। यह **शाम्भवी** एवं **शाक्ती** नाम से प्रसिद्ध है। इससे अतिरिक्त धर्मसम्राट् करपात्री जी ने एक लघु दीक्षाविधि बतायी, जो इस प्रकार है—**गणपतेर्ललितायाश्च उभयोरेव क्रमं निर्वर्त्य पात्राण्यासाद्य चक्रराजमात्रं कलशे निक्षिप्य श्रीविद्याया केवलं शिष्यं स्नापयित्वा तदङ्गञ्च परिमृज्य शेषमशेषञ्चाऽनुतिष्ठेत्। गणपतिश्यामादीनां स्वातन्त्र्येणैकैकशः तत्तत्त्वक्रमं प्रवर्त्य तत्तत्पात्रे आसाद्य तत्तद्यन्त्रं कुम्भे निःक्षिप्य तत्तन्मन्त्रदीक्षां कुर्यात्।** [१]

आध्यात्मिक गुरु का स्वरूप ईश्वर सम है। शिष्य उन्हें गुरुरूप में अवतरित भगवान् समझता है। गुरु के प्रति असाधारण श्रद्धा रखता है।

**यस्य देवे परा भक्तिर्यथा देवे तथा गुरौ।**
**तस्यैते कथिता ह्यर्थाः प्रकाश्यन्ते महात्मनः।।**

गुरु को सामान्य मनुष्य के रूप में मानना उचित नहीं है। अन्यथा शिष्य को आध्यात्मिक सफलता नहीं मिलती है—

**गुरुं न मर्त्यं ध्यायेत यदि बुद्ध्येत तस्य तु।**
**न कदाचिद् भवेत् सिद्धिर्न मन्त्रैर्देवपूजनैः।।**

गुरु साक्षात् ब्रह्मा-विष्णु एवं महेश्वर हैं। इस बात का समर्थन गुरु गीता में अत्यन्त मनोरम शैली में प्रस्तुत किया गया है।

**अत्रिनेत्रः सर्वसाक्षी अचतुर्बाहुरच्युतः।**
**अचतुर्वदनो ब्रह्मा श्रीगुरुः कथितः प्रिये।।** [२]

---

१. श्रीविद्यारत्नाकर, पृ. १०
२. गुरुगीता, श्लोक-४७

**आचार्यों की दृष्टि में गुरु**

शङ्करसदृश आद्य शङ्कराचार्य ग्रन्थारम्भ में गुरुवन्दना करते हैं—

**नमोऽस्तु गुरवे तस्मै गायत्रीरूपिणे सदा।**
**यस्य वागमृतं हन्ति विषं संसारसंज्ञकम्।।**

गुरु साधारण वस्तु से परे है। संसार में गुरु अद्भुत पारसमणि है। लोहे को सोने में परिवर्तित कर देना अर्थात् अज्ञान को ज्ञान में रूपान्तरित कर देना गुरु द्वारा ही सम्भव है।

गुरुतत्त्व के विषय में भास्करराय एक सुन्दर उदाहरण देते हैं। जिस प्रकार 'घट', 'कलश' एवं 'कुम्भ'—ये सभी शब्द एक ही वस्तु के वाचक हैं, ठीक इसी प्रकार 'गुरु' 'देवता' एवं 'मन्त्र'—ये सब शब्द भी पर्यायवाची हैं—

**यथा घटश्च कलशः कुम्भश्चैकार्थवाचकाः।**
**तथा मन्त्रो देवता च गुरुश्चैकार्थवाचकाः।।**[1]

अनन्तश्रीविभूषित परमपूज्य करपात्री जी उत्तम गुरु के स्वरूप को बताते हुए पारम्परिक तन्त्रों से उदाहृत करते हैं—

**चीर्णाचारव्रतो मन्त्री ज्ञानवान् सुसमाहितः।**
**नित्यनिष्ठो यतिः ख्यातो गुरुः स्याद् भौतिकोऽपि सन्।।**
मोहशुरोत्तरे

**विद्ययाऽभयदातारं लौल्यचापल्यवर्जितम्।**
**एवंविधं गुरुं प्राप्य को न मुच्येत बन्धनात्।।** गुरुगौरवे.

**सर्वलक्षणहीनोऽपि ज्ञानवान् गुरुरुच्यते।**
**ज्ञानं च तत्त्वविज्ञानं षडध्वज्ञानसंश्रयम्।।** पौष्करे.

**उपसंहार**

गुरु प्रेरणा का उत्स है। गुरु द्वारा प्रकटित अमृत-तत्त्वयुक्त वाणी को शिष्य ग्रहण करके धन्य हो जाता है। जिससे वह अमृतत्व को प्राप्त करता

---

१. सौभाग्यभास्कर से उद्धृत।

है। अतः योग्य गुरु का शिष्य बनना पूर्व जन्म का पुण्यफल है। वर्तमान पृथिवी, जल और आकाश प्रदूषित हैं। इसके साथ ही वह मानव की मानसिकता प्रदूषित होती दिखाई देती है। इसकी पवित्रीकरण शक्ति स्वामी करपात्री जी के द्वारा दर्शाये गये आध्यात्मिक सन्मार्ग, धर्म एवं शास्त्रीय विधान में निहित हैं। आध्यात्मिक, आधिभौतिक एवं आधिदैविक आपदाओं को दूर करने हेतु उनके द्वारा उपदिष्ट धर्ममार्ग केवल अनुसरणीय है। ऐसे सद्गुरु के परम सान्निध्य हेतु मैं उनके चरणचञ्चरीक बन कर कोटि कोटि प्रणाम करती हूँ।

ब्रह्मानन्दं परमसुखदं केवलं ज्ञानमूर्तिं
द्वन्द्वातीतं गगनसदृशं तत्त्वमस्यादिलक्ष्यम्।
एकं नित्यं विमलमचलं सर्वधीसाक्षिभूतं
भावातीतं त्रिगुणरहितं सद्गुरुं तं नमामि।।

*

# आचार्य विद्यासागर के संस्कृत कृतियों का परिशीलन

संस्कृत का सम्पूर्ण काव्यसाहित्य को विषय और रचना शैली के विकास की दृष्टि से तीन श्रेणियों या तीन युगों में विभाजित किया गया है। प्रथम श्रेणी के काव्य रामायण और महाभारत हैं। वे वैदिक और लौकिक सन्धिकाल के काव्य हैं। दूसरे युग का प्रतिनिधित्व कालिदास का वाङ्मय करता है। तीसरी श्रेणी में कालिदास के बाद की कृतियों को रखा जा सकता है।

एक लम्बी अवधि तक संस्कृत के ग्रन्थकारों ने काव्य के अंग और उपांगों पर हमें भरपूर कृतियाँ उपलब्ध कराई है। वे हैं—महाकाव्य, खण्डकाव्य, गीतिकाव्य, चम्पू काव्य, ऐतिहासिक काव्य, कथाकाव्य, सुभाषितकाव्य एवं शतककाव्य। इन सभी विषयों की अलग अलग समीक्षा करने पर हमें विदित होता है कि रचनाविधान और शैलीसौन्दर्य की दृष्टि से वे एक से एक बढ़कर हैं। इन सबकी अपनी स्वतन्त्र दिशाएँ हैं और उन सभी दिशाओं को पूर्णतया प्रकाशित करने में संस्कृत के कवियों ने सर्वत्र ही अपने प्रौढ़ पाण्डित्य का प्रदर्शन किया है।

संस्कृत के काव्यसाहित्य की कुछ कृतियों में नीतिविषयों की प्रधानता और उपदेशात्मक सूक्तियों का गौणत्व मिले जुले रूप में विद्यमान हैं। इसी प्रकार कुछ सूक्तियाँ ऐसी भी हैं, जिनमें प्रधानतया उपदेशात्मक सूक्तियाँ गौण तथा नीतिविषयक सूक्तियाँ सम्मिलित हैं। इसी प्रकार पहले उपलब्ध काव्यकृतियाँ न तो विशुद्ध नीतिपरक हैं और न विशुद्ध उपदेशात्मक हैं। संस्कृत के इन नीतिविषयक उपदेशात्मक काव्यों के निर्माताओं के इस अद्भुत मनोविज्ञान को देखकर आश्चर्य लगता है कि मानवमूल्यों एवं आदर्शों का किस प्रकार पहले से ही चिन्तन किया गया था।

संस्कृत काव्यसर्जन में संस्कृतकवियों के साथ साथ जैनाचार्यों का महत्त्वपूर्ण योगदान रहा है। जैनाचार्य हेममन्द्र जी के योगदान को मैं

महत्त्वपूर्ण समझता हूँ। जैनदर्शन के सारस्वत साधकों ने जहाँ ज्ञान, वैराग्य एवं अध्यात्म साधन में सर्वोच्च स्थान प्राप्त किया है, वहीं पर राष्ट्र, समाज एवं साहित्यजगत् में अपना अभूतपूर्व योगदान दिया है। हेमचन्द्र जी के पश्चात् लगभग दो हजार वर्षपूर्व आचार्य कुन्द-कुन्द ने अध्यात्मविद्या में एक नूतन कीर्तिमान स्थापित किया। समनन्तर समन्तभद्र ने इस नैया को भगीरथ के समान आगे बढ़ाकर अनेक संभावनाओं को साकाररूप दिया।

इसके पश्चात् जैनवाङ्मय के काव्य इतिहास में एक लम्बी दूरी बन गई थी। लगता है कि इसी दूरी को दूर करने हेतु पूर्वाकाश में नवीन सूर्य सम आचार्य विद्यासागर जी का उदय हुआ, जिसके हृदय में पूर्वाचार्यों की वाणी गूँजने लगी एवं वे श्रमण संस्कृति के रक्षार्थ एक सजग प्रहरी बन गये। यह संत धर्माचरण एवं साहित्यसाधना में उत्कर्षता को प्राप्त करने लगे।

व्याकरण की दुरूहता के कारण संस्कृतभाषा कठिन होने लगी। इसी कारण जैनाचार्यों ने धर्म के प्रसार हेतु प्राकृत तथा अपभ्रंश भाषा को अपने साहित्य के लिए अपनाया। लगभग प्रथम अथवा द्वितीय शताब्दी में संस्कृत भाषा में जैनसाहित्य दृष्टिगोचर होता है। बीसवीं शताब्दी में महान् संस्कृतज्ञ एवं ऋषिप्रवर आचार्य ज्ञानसागर ने चार महाकाव्यों की रचना की। तदुपरान्त आचार्य श्रीविद्यासागर जी ने संस्कृत में पाँच शतकों का गुंफन किया जो निम्नानुसार हैं।

**श्रमणशतकम्**

इस शतक में श्रमण संस्कृति की अध्यात्म विद्या का प्रांजल प्रदर्शन किया गया है। आत्मा और परमात्मा के अलावा समस्त विकल्पों को त्यागकर, इन्द्रियों पर विजय प्राप्त करके आत्मस्वरूप में अवस्थान करना ही श्रमण जीवन है, यह बताया गया है।

इस शतक की संरचना में कवि ने विश्वलोचन कोश का प्रयोग किया है। काव्य में अनुप्रास, श्लेष एवं यमकालंकार का प्रामुख्य है। क्वचित् क्वचित् उत्प्रेक्षालंकार भी प्रतिभासित होता है। यह ग्रन्थ आर्या छन्द में लिखा गया है। अन्त में दी गई प्रशस्ति से यह ज्ञात होता है कि आचार्य

विद्यासागर ने विक्रम संवत् २०३१ वैशाख शुक्ल पूर्णिमा को यह ग्रन्थ पूर्ण किया है। इस प्रकार कुल १०७ पद्यों में यह ग्रन्थरत्न प्रतिपादित किया गया है। ग्रन्थ की यह विशेषता है कि कवि ने स्वयं सभी पद्यों का हिन्दी में पद्यानुवाद किया है।

**निरञ्जनशतकम्**

ग्रन्थ के नामकरण मात्र से तदन्तर्गत विषयवस्तु स्वयं प्रतिफलित होती है। अंजनरहित अथवा तमोविरहित शुद्ध आत्मतत्त्व का विवेचन इस ग्रन्थ का प्रतिपाद्य विषय है। इसमें कवि ने स्वयं को ही उपदेश दिया है; क्योंकि जब तक व्यक्ति स्वयं को आचारवान् नहीं कर देता एवं अन्धकार में भटकता है, तब तक न तो वह स्वयं का कल्याण कर पाता है, न हि वह लोगों का मार्गदर्शन कर पाता है।

इसमें नानाप्रकार के पाण्डित्यपूर्ण विशेषणों से भगवान् अर्हत् की स्तुति की गई है। यह काव्य द्रुतविलम्बित छन्द में लिखा गया है। मूल काव्य १०० श्लोकों में है। ६ श्लोकों में प्रशस्ति, जिनसे ज्ञात होता है कि आचार्य ने उक्त काव्य को संवत् १५०३ ज्येष्ठ शुक्ल पंचमी में श्रीधर केवली की निर्वाणस्थली कुण्डलगिरि में पूर्ण किया। प्रशस्ति के पांच पद्य श्रमण शतक से यथावत् लिये गये हैं। कवि ने श्रमणशतक के सभी पद्यों का हिन्दी पद्यानुवाद स्वयं किया।

**भावनाशतकम्**

इस ग्रन्थ में कवि ने समाज के लोगों के मन में संसार के विषय में सच्ची भावना भर दिया है। ग्रन्थ में संसार की विभत्सता को बतलाते हुए उससे कैसे मुक्ति प्राप्त होगी, उसका उपाय निर्णय किया गया है। इसमें प्रश्नवाचक समाधान दिये गये हैं। जैसे–उस प्रकार जब हो सकता है, तो इस प्रकार क्यों नहीं हो सकता। श्रमण संस्कृति की मान्यता के अनुसार सोलह कारण तीर्थङ्करों को दिग्भ्रमित कर सकते हैं, उनसे मुक्ति पाना अनिवार्य है। इसी भावनायुक्त तथ्यों का प्रतिपादन करने के कारण ग्रन्थ का नाम 'भावनाशतक' पड़ा है। तीन श्लोकों में गुरु का स्तवन करके सोलह कारणों को प्रत्येक ६-६ पद्यों में प्रतिपादित किया गया है। अन्त में गुरु के

आशीर्वाद के साथ ग्रन्थ पूर्णता को प्राप्त हुआ है। हिन्दी पद्यानुवाद से मालूम पड़ता है कि यह ग्रन्थ संवत् २०३२ श्रावण चतुर्दशी को पूर्ण किया गया है। 'तीर्थङ्कर कैसे बने' यह शीर्षक हिन्दी पद्यानुवाद का है।

### परिषह–जयशतकम्

दिगम्बर परम्परा की मान्यतानुसार २२ प्रकार के परिषह होते हैं। साधु कैसे उसे सहन करेगा, यह ग्रन्थ का प्रतिपाद्य विषय है। सच्चा श्रमण को स्वयं भगवान् परमेष्ठी सम्मान देते हैं, तो उसे साधारणजन के सम्मान से क्या मोह है? इस प्रकार भौतिक वस्तु के आनन्द से अपने को दूर रखकर आदर्श श्रमण बनने के उपायों को १०० श्लोकों में निबद्ध किया गया है। १०१वाँ श्लोक निरञ्जनशतक से अविकल दिया गया है। इसमें द्रुत-बिलम्बित, अनुष्टुप्, आर्या छन्दों का प्रयोग किया गया है।

### सुनीतिशतकम्

भर्तृहरि के बाद अगर नीतिशतक पर कोई मानक कार्य हुआ है, तो वह है आचार्य विद्यासागर का सुनीतिशतक। इसमें नीतियों के माध्यम से जीवों को धर्ममार्ग का उपदेश दिया गया है। अपने जन्म एवं कुलगोत्र से आदमी श्रेष्ठ नहीं बनता। अपने सुकर्म एवं आदर्श गुण से वह श्रेष्ठत्व को प्राप्त होता है। इसी प्रकार व्यक्तियों की सामाजिक, धार्मिक एवं राष्ट्रीय चेतना को जागृत करने वाली नीतियाँ इसमें वर्णित हैं। इसमें विषयवस्तु को प्रतिपादित करने वाली १०१ श्लोक हैं। तीन प्रशस्ति एवं चार मंगल कामनाओं के श्लोकों को लेकर कुल १०८ श्लोक इस ग्रन्थ में हैं। अन्य ग्रन्थों के समान ही कवि ने स्वयं इस ग्रन्थ का पद्यानुवाद किया है।

### विदग्धता की व्यापकता

काव्यशास्त्र में 'विदग्ध' शब्द के जितने अर्थ हैं, उन सभी का समावेश आचार्य जी के संस्कृत काव्यों में किया गया है। वह अपने वाग् व्यवहार के चातुर्य से अनायास विषयबोध कराने में दक्ष हैं। वे केवल शब्दों के सम्यग् ज्ञान में निपुण नहीं हैं, अपितु शब्दों के सम्यक् प्रयोग में भी प्रवीण हैं। इसीलिए वह वाग्विदग्ध होने के साथ ही प्रयोगविदग्ध भी हैं।

सुन्दरता और रुचिरता, मनोहरता और मनोज्ञता, सरलता और सुकुमारता, लावण्य और लालित्य, स्फूर्ति और ओज—ये सब के सब सौन्दर्य के अंग हैं और ये महाकवि की काव्यभाषा के सभी अवयवों–वर्ण, शब्द, वाक्य, विशेषण, उपसर्ग एवं अलंकार तक, प्रत्येक स्तर में प्रतिभाषित हैं। महान् चिन्तक और समाजसुधारक आचार्य विद्यासागर जी के संस्कृत महाकाव्यों में वैदग्ध्यपूर्ण काव्यभाषा का भरपूर उपयोग हुआ है, जिससे काव्यों का सौन्दर्य अपने समग्र रूप में उपस्थित हुआ है। इस काव्य सौन्दर्य के कतिपय अवयवों का उल्लेख सुधी पाठकों के लिए दिशा प्रदर्शन मात्र है।

**आचार्य विद्यासागर की संस्कृत काव्यशैली**

संस्कृत काव्य साहित्य में महाकाव्यों के पश्चात् खण्डकाव्यों का स्थान आता है। इन खण्डकाव्यों का या गीतिकाव्यों का विभाजन तीन प्रमुख श्रेणियों में कर सकते हैं—१. श्रृंगारकाव्य, २. नीतिकाव्य एवं ३. भक्तिकाव्य। श्रृंगारकाव्यों में कालिदास के ऋतुसंहार एवं मेघदूतम्, भर्तृहरि के श्रृंगारशतक एवं अमरुक के अमरुकशतक आदि प्रमुख हैं। नीतिकाव्यों में भर्तृहरि के नीतिशतक एवं वैराग्यशतक आज अपना प्रथम स्थान बनाये हुए हैं। भक्तिकाव्यों में स्तोत्रसाहित्य आता है। स्तोत्र काव्य धर्मपरक होने से भगवद्भक्ति में अनुराग एवं विषयों में वैराग्य उत्पादन कराने में समर्थ रहे हैं।

आचार्य विद्यासागर के पाँच शतकों को हम नीतिकाव्यों की विधा में रख सकते हैं। महाभारत की विदुरनीति, तदुपरान्त चाणक्यनीति के पश्चात् हमारे सामने भर्तृहरि ही कीर्तिस्तम्भ स्वरूप विद्यमान है। आचार्य विद्यासागर ने श्रमण संस्कृति के मूलभूत सिद्धान्त को लेकर भर्तृहरि की शैली में अपने पांच रत्नों को विद्वत्समाज के सामने परखने के लिए छोड़ दिया है। भर्तृहरि ने श्रृंगार की अनित्यता को प्रतिपादित किया है कि—

**कामिनीकायकान्तारे कुचपर्वतदुर्गमे।**
**मा सञ्चर मनः पान्थ तत्रास्ति स्मरतस्करः।।**

इसी प्रकार श्रृंगार से अधिक महत्त्व शान्तरस को देकर कवि विद्यासागर जी ने कहा—

**श्रृंगार एकैकरसो रसेषु न ज्ञाततत्त्वाः कवयो भवन्ति।**
**अध्यात्मश्रृङ्गत्विति रातिशान्तः श्रृंगार एवेति ममाशयोऽस्ति।।**

—परिषह–शतकम्–२२

भर्तृहरि ने अपने काव्यों का गुम्फन अनुष्टुप् से लेकर शार्दूलविक्रीडित छन्दों में किया है। इसी प्रकार आचार्य विद्यासागर जी ने कहीं तो वसन्ततिलका कहीं द्रुतविलम्बित एवं कहीं पर अनुष्टुप् छन्दों में अपने काव्यों का विन्यास किया है।

जब वाग़्देवी की कृपा नहीं होती है, तब कवित्वशक्ति उत्पन्न नहीं होती। इसीलिए कहा गया है—

**नरत्वं दुर्लभं लोके विद्या तत्र सुदुर्लभा।**
**कवित्वं दुर्लभं तत्र शक्तिस्तत्र सुदुर्लभा।।**

कवि की समता प्रजापति के साथ की जाती है। जिस प्रकार प्रजापति अपनी इच्छानुसार जगत् की सृष्टि करता है, ठीक उसी प्रकार कवि भी अपनी इच्छानुसार नवीन काव्यों की सृष्टि करता है।

कवित्व की दो आधारशिलाएँ हैं—दर्शन और वर्णन। इन दोनों के पूर्ण होने पर ही कवित्व का उन्मेष होता है। जिस तरह क्रौञ्चदम्पति में एक की मृत्यु होने पर वाल्मीकि का हृदय अभिद्रवित हो जाता है और उनका शोक श्लोक में बदल जाता है, ठीक उसी प्रकार हमारे प्रिय आचार्य कविवर विद्यासागर जी ने संसार की अनित्यता को खूब करीब से देखा और मानवसमाज को मायाग्रह में विजडित देखकर उनके मन में दया आयी। उन्हें सही मार्ग दिखाने के निमित्त श्रवणधर्मसम्मत उपदेशपरक यह पाँच ग्रन्थरत्न भेंट किया।

**रसविमर्श**

काव्यसौन्दर्य की परख करने वाला शास्त्र काव्यशास्त्र की दृष्टि से आचार्यश्री के पाँच शतकों का परीक्षण करते हैं, तो लगता है कि रस एवं

अलंकारों का नियोजन रूप यह एक परिपाक है। रस ही काव्य की आत्मा है। कटक कुण्डल जैसे अलंकार काव्य का शोभावर्द्धक हैं। प्रमुख अलंकारों के सन्निवेश के साथ सर्वत्र शान्तरस को प्राधान्य दिया गया है। काव्यशास्त्र से शान्त रस को नवम रस माना गया है, जिसका निर्वेद स्थायीभाव है यथा—

**निर्वेदः स्थायीभावोऽस्ति शान्तोऽपि नवमो रसः।**

—का.प्र.

काव्यप्रकाश की प्रदीप नामक टीका में यह प्रश्न उठाया गया है कि शान्तरस की भावना तो अनिवार्य है, परन्तु निर्वेद को स्थायीभाव नहीं माना जा सकता है। उसके स्थान पर शम को स्थायीभाव मानना चाहिए। उनका कथन है कि 'निर्वेद' चित्तवृत्तियों का अभावरूप होता है, अतएव अभाव होने से उसको स्थायीभाव नहीं माना जा सकता है। इसके विपरीत निरीहावस्था में आत्मलीन होने से जो आनन्द मिलता है, उसे शम कहते हैं। शम भावरूप है, अतः शान्तरस के द्वारा तत्त्वज्ञानजन्य निर्वेद प्राप्त होता है, जो इन ग्रन्थों का प्रतिपाद्य विषय है। परिषहशतक का एक उदाहरण निर्वेद को व्यवस्थित ढंग से प्रतिपादित करता है—

**अनघतां लघुनैति सुसङ्गतां सुभगतां भगतां गतसङ्गताम्।**
**जितपरीषहकः सहकोविदा विदुरिहाप्यधकासह कोविदाः।।१।।**

**अलंकार-कल्पना**

वक्रोक्तिवादी आचार्य कुन्तक के अनुसार वर्णविन्यास वक्रता छह प्रकार की होती है, इसका अनुप्रासमूलक एक प्रकार वह है, जिसमें थोड़े थोड़े व्यवधान पर एक, दो या अनेक व्यंजन वर्ण संयोजित किये जाते हैं। उदाहरणस्वरूप श्रमणशतक का एक पद्य द्रष्टव्य है।

**यत् संसारे सारं स्थायीतरमस्ति सर्वथाऽसारम्।**
**सारं तु समयसारं मुक्तिर्यल्लभ्यते साऽरम्।।**

—अभयशतक ३७

अर्थात् संसार में जो क्षणभंगुर सार धन है, वह सब प्रकार से असार है, सारहीन है। सार–श्रेष्ठ तो समयसार शुद्धात्म परिणति है, जिसमें मुक्ति

शीघ्र प्राप्त होती है। उक्त पद्य में 'र' और 'स' का थोड़े-थोड़े व्यवधान के साथ सहज विन्यास सौष्ठव है। शब्दालंकारों में अनुप्रास और यमक पूर्णतः वर्णचमत्कार के समुद्भावक अलंकार हैं। वर्णों में उत्पन्न नाद सौन्दर्य वर्ण विन्यासवक्रता का अन्त:प्रवाही प्राणतत्त्व है। आचार्यश्री के शतकों में अनेकानेक अलंकारों का समावेश है। साहित्यदर्पणकार कविराज विश्वनाथ ने यमक लक्षण इस प्रकार बताया है कि—

**सत्यर्थे पृथगर्थायाः स्वरव्यंजनसंहतेः।**
**क्रमेण तेनैवावृत्तिर्यमकं विनिगद्यते।।**

यदि अर्थवान् हो, तो भिन्न अर्थवाले, स्वरव्यंजनसमुदाय की उसी क्रम से आवृत्ति को यमक कहते हैं। श्रमणशतक का यह श्लोक यमकालंकार का एक ज्वलन्त उदाहरण है—

**योऽत्ति न सदाहारं रत्नत्रयं न कलयति न सदा हारम्।**
**गतमानसदाहाऽरं तमेतु स त्रासदं हा रम्।।**

—श्रमणशतक–६४

इस पद्य में चार बार 'हार' शब्द का प्रयोग हुआ है, परन्तु स्वर वर्णों से युक्त होने के कारण अर्थों में भिन्नता आ जाती है एवं बार-बार एक शब्द का आवृत्ति होकर श्रवणसुखद हो जाता है।

वाग्वैदग्ध्य में शब्दों का बहुत अधिक मूल्य होता है। शाब्दिक विनियोग का भंगिमा (वैदग्ध्य वाग्वैदग्ध्य की विशिष्टता का व्यावर्त्तक गुण है। अर्थ की गरिमा) एवं गाम्भीर्य के साथ वाक् या भाषा की सुश्राव्य मसृणता भी वाग्वैदग्ध्य का एक उल्लेखनीय गुण है। वाग्वैदग्ध्य मूलतः भाषिक प्रयोग वैचक्षण्य है। काव्य की भाषा में भाव प्रमुख होता है, जिसका संवाहक या सम्प्रेषक शब्द होता है। इसीलिए वेद में कहा गया है—**'एकः शब्दः सम्यग् ज्ञातः सुप्रयुक्तः स्वर्गे लोके च कामधुग् भवति'**। इससे यह स्पष्ट होता है कि काव्य में शब्दशिल्प, कथ्य या वर्ण्य वस्तु का ही एक अंग होता है।

### गुणों की अभिव्यक्ति

देह में आत्मा के समान काव्य में अंगित्व अर्थात् प्रधानता को प्राप्त जो रस उसके धर्म को गुण कहते हैं, जैसे आत्मा के शौर्य आदि को गुण कहा जाता है। यह गुण तीन प्रकार है। कविराज विश्वनाथ के अनुसार—

**'माधुर्यमोजोऽथ प्रसाद इति ते त्रिधा'।**

आचार्यश्री के शतकों में ओज: गुण को छोड़कर माधुर्य एवं प्रसाद गुणों का अभिनव प्रयोग किया गया है। जब चित्त के द्रुतिस्वरूप आह्लाद को माधुर्य कहते हैं, तब चित्त में तुरन्त व्याप्त हो जाने वाले गुणों को प्रसाद कहा जाता है। साहित्यदर्पण में प्रसाद गुण का लक्षण निम्नानुसार है।

**चित्तं व्याप्नोति यः क्षिप्रं शुष्केन्धनमिवानलः।**
**स प्रसादः समस्तेषु रसेषु रचनासु च।।**

परिषहशतक में प्रसादगुण का उदाहरण द्रष्टव्य है—

**सरसि जन्तुसभा न कतापतः सरसिजं तु कुतोऽम्बु वितापतः।**
**इयति धर्मणि शान्तिसुधारकस्तदवरोधन-भाव-विदारकः।।**

—परिषहशतकम् २०

सूर्य के सन्ताप से सरोवर में जलचरों का समूह नहीं रहा। ताप की अधिकता से जल सुख गया, फिर कमल कैसे रह सकता है? ऐसी गर्मी में शान्ति के धारक मुनि, उस गर्मी को रोकने वाले भाव को भी दूर करते हैं अर्थात् गर्मी को दूर करने का भाव भी नहीं करते हैं। इस श्लोक में कतायत: वितापत: एवं 'सुधारक: विदारक: आदि शब्द शुष्क इन्धन में अग्नि के प्रवेश की तरह सहृदय हृदय में प्रवेश कर जाते हैं।

### उपसंहार

इसी प्रकार बहुशास्त्रों के धनी कविशिरोमणि आचार्य विद्यासागर केवल वाग्वैदग्ध्य में नहीं सर्वत: आयामी प्रतिभासम्पन्न हैं। वह अपने समय की साहित्यिक, सामाजिक, धार्मिक और राजनैतिक विसंगतियों के प्रति पूर्ण सजग और उनके निराकरण के प्रति पूर्ण सचेष्ट थे। उनकी सजगता एवं सचेष्टता का पारिपार्श्विक प्रभाव उनके वाग्वैदग्ध्य का कारण बन गया।

इसके अतिरिक्त आलंकारिक प्रयोग केवल वाणी का मण्डन नहीं करता, अपितु उसके भावों की अभिव्यक्ति में आवश्यक और अपेक्षित उपादान का ही काम करता है। उन्होंने अलंकारों के केवल शास्त्रीय निर्वाह का प्रयास नहीं किया है, अपितु अधिकाधिक प्रभावक और रमणीय बनाना ही अपना काव्य कला का प्रमुख लक्ष्य माना है।

जब हम आचार्य श्रीविद्यासागर जी के समस्त काव्यग्रन्थों का आलोकन करते हैं, तब पाते हैं कि पग पग पर उन्होंने अपनी अनुभवजन्य भावना को अपने श्रावकों को बताया। स्वयं को भी शिक्षित एवं निर्वेद कराया। ज्ञान, वैराग्य और आध्यात्म भावना से परिचित कराया। अतः पांचों के पांच काव्यशतक शान्तरस से ओतप्रोत हैं। आत्मस्वरूप में अवस्थान करना ही प्रत्येक श्रमण का कर्तव्य है। श्रमणसंस्कृति के इन परम गहन तत्त्वों को काव्य की धारा में अत्यन्त शालीनता से कवि ने प्रतिपादित कर संस्कृत वाङ्मय के शतक साहित्य में एक नूतन कड़ी जोड़ दी। संस्कृत के ये पाँचों ग्रन्थ श्रमण संस्कृति की अनवद्य कृतियाँ हैं, इसमें सन्देहलेश नहीं है।



# Śūdras in Manusmṛti

Caste systam prevailing in India bears a specific social value which is peculiar to other civilization. Veda is considered as first outspring of knowledge in this world. Ṛgveda in 10th Mandala (Purusasūkta) declares the four castes i.e. Brahman, Kshatriya, Vaisya and Śūdra as offspring Viratapurusa and theit divinity[1].

Work is of two kinds-mental and physical. To keep balance in the society, it was divided among the four castes according to their ability and interest. Birth had nothing to do in this regard[2]. Gradually gap grew between mental and physical works as children of the families preferred to do the work of their ancestors as it was easy on their part. From this birth started to be considered as reason of caste. To learn and teach, to do sacrifices for self and other's and to give and take gifts were the duties of Brāhamans, to save country from enemies and disturbing elements were specific to Kshatriyas, to make the country prosperous by cultivation, cattle rearing and business were restricted to Vaishyas and all the other manual labours were left for Śūdras.

Among the sixteen sanctifications (संस्कार) arranged by the predecessors to keep the sucessors fit to live in the society, Upanayana samskara or Sacred Thread Ceremony was considered as the gateway to enter the school or Brahma Charya Āshrama. The Śūdras were deprived of such samskāra in later period[3] and fell into the hole of illiteracy. Here began the gap between the so

---

1. Ṛgveda 10.90.12
2. Ṛgveda
3. Drāhā. Śr.S. vii.3.14

called three higher castes and the Śūdras who were entitled to do handicrafts or manual labours whose bitter fruit our society is experiencing today.

At the junction of Dwāpara and Kali, Jagat Guru Shri Krishna collecting the morals of Upanisads taught Arjuna, indisguise the entire human society in Śrīmadbhagavatgītā that the discrimination in persons comes according to their qualities and deeds and not by birth[1]. But selfish and foolish citizens of the society do not give respect to this ideology and put obstacles in the path of social progress.

When a debate starts, we admit smṛtis as code of conduct[2]. Manusmṛti helps us to solve the disput of casteism.

Maharsi Manu gives a vivid picture of the position of Śūdras by describing the birth, education, marriage, family life, occupation, scope, rights, punishment, relaxation, funerals etc, in his period. He accepts the birth of Śūdras from Brahma and admits him as indispensible part of the society[3] as his first and foremost duty is to serve the other castes[4]. So his name should end with Dasa (दास) like Kalidasa, Ravidasa etc. As he was betrayed of Upanayana, advice of religion and rites was forbidden. But he was free to live

1. चातुर्वर्ण्यं मया सृजं गुणकर्मविभागशः।
तस्य कर्तारमपि मां विद्धयकर्ता रमव्ययम्।। (४.१३)
2. श्रुतिस्तु वेदो विज्ञेयो धर्मशास्त्रं तु वै स्मृतिः।
ते सर्वार्थेण्वमीमांस्ये ताभ्यां धर्मो हि विर्षभौ।। (२.१०)
3. लोकानां तु विवृद्धयर्थं मुखबाहूरुपादतः।
ब्राह्मणं क्षत्रियं वैश्यं शूद्रं च निरवर्तयत्।। (१.३१)
4. एकमेव तु शूद्रस्य प्रभुः कर्म समादिशत्।
एतेषामेव वर्णानां शुश्रूषामनसूयया।। (१.९१)

anywhere for job. If he was unable to serve the higher classes to feed the family, he could accept other handicrafts. He was entitled to marry the same caste bride as marriage with other caste leads to downfall[1].

Brahmana should not perform sacrifice for Śudra householder and he should not accept gifts from the latter. One should not take meals in Śūdra family or give remains of his own. Otherwise he had to do purification[2]. But in same cases there was relaxation[3]. Though service to the three higher classes was the duty of Śūdra yet the service to Brāhaman was considered as best[4]. He should not store wealth as it is the duty of Vaiśya and disturbs him. Even one should not prefer to live in Śūdra inhabitated area[5]. So also one should not take money or other articles to perform sacrifice from a Śūdra. But a rich Śudra can perform five great sacrifices of a householder without chanting[6] mantras.

A Śūdra should not insult, beat or rebuke a Brāhmana, otherwise he should be punished. He should not touch the deadbody of a Brāhmana or a Brāhmana should not touch his deadbody.

---

1. न ब्राह्मणक्षत्रिययोरा पद्यपि हि तिषुतोः।
करिमं श्रिदपि वृतान्ते शूद्रा भार्योपदिश्यते।। (३.१४)
2. ........सप्तराजं यवान्पिबेत्।। (११.१४८)
3. आर्धिक: कुलमित्रं च गोपालो दासनापितौ।
एते शूद्रेणु भोज्यान्ना यत्रात्मानं निवेदयेत्।। (४.२५३)
4. विप्राणां वेदविदुषां गृहस्थानां यशस्विन्नाम्।
शुश्रूषैव तु शूद्रस्य धर्मो नैश्रेयस: पर:।। (१०.३३४)
5. न शूद्रराज्ये निवसेन्ना धार्मिक जनावृते।
न पापण्डिगणाकान्ते नोपसृष्टेऽन्त्यजैर्नृभि:।। (४.६१)
6. धर्मेप्सवस्तु धर्मज्ञा: सतां वृतमनुष्ठिता:।
मन्त्रवर्ज्यं न दुष्यन्ति प्रशंसां प्राप्नुवन्ति च।। (१०.१२७)

